गम्भारी, क्षीरी वृक्षों के अङ्कुर तथा छाल और घी। (६) पृश्निपर्णी, बला, शोभांजन गोखरू, मधुपर्णिका ॥ ६६ ॥ (७) सिंघाड़ा, विस (कमलमूल), मुनक्का (द्राक्षा), कसेरू, मुलहठी और खांड। हे सुश्रुत! आधे श्लोक में समाप्त होने वाले ये सात योग क्रम से (सातों महीनों में) गर्भस्राव में दूध के साथ प्रयुक्त करावे ॥६६॥ आठवें महीने में वैद्य कैथ, बड़ी कटेरी, बेल, पटोल, ईख, छोटी कटेरी इनकी जड़ों से साधित क्षीर पिलावे ॥६७॥ नौवें महीने में मुलहठी, अनन्तमूल, क्षीरकाकोली और कृष्णसारिवा (इनसे साधित दूध) को पीवे। दसवें महीने में सोंठ तथा क्षीरकाकोली से साधित दूध हितकर होता है ॥ ६८ ॥ अथवा सोंठ, मुलहठी और देवदारु दूध के साथ हितकर होता है। इस प्रकार मासानुमासिक प्रयोग से गर्भ की वृद्धि होती है और तीव्र पीड़ा शान्त होती है ॥६९॥

वक्तव्य—पयस्या—अर्कपुष्पी। गयी तु पयस्यां क्षीरविदारी क्षीरकाकोली वा मते। (डल्हण)। अश्मन्तक—कोविदार-सदृशोऽम्लपत्र अम्ललोटक इति लोके। (डल्हण)। 'आपटा' महाराष्ट्र भाषा में। यमलपत्रक। (अरुणदत्त)। शतवल्ली—रामतरुणी, मञ्जिष्ठापरे। (डल्हण)। लता—प्रियङ्गु। (डल्हण)। गन्धप्रियङ्गु। गौरसारिवेत्यन्ये। (अरुणदत्त)। गुडूची। (हाराणचन्द्र)। उत्पलसारिवा—अनन्तमूल या कृष्णसारिवा। (अरुणदत्त)। अनन्ता—दूर्वा। (इन्दु)। पद्मा—पद्मचारिणी, भार्गीमपरे। (डल्हण)। पयोयुता—इन ओषधियों का चूर्ण, या कल्क दूध के साथ दे सकते हैं किंवा दूध में इनको साधित करके वह दूध दे सकते हैं। मधुपर्णी—मधुयष्टि। (डल्हण)। जीवन्ती। (इन्दु)। गुडूची। (हाराणचन्द्र)।

**निवृत्तप्रसवायास्तु पुनः षड्भ्यो वर्षेभ्य ऊर्ध्वं प्रसवमानाया नार्याः कुमारोऽल्पायुर्भवति ॥७०॥**

निवृत्तप्रसवा स्त्री के ६ वर्ष के पश्चात् उत्पन्न होने वाला बालक अल्पायु होता है ॥ ७० ॥

वक्तव्य—माता और बालक के स्वास्थ्य की दृष्टि से दो गर्भधारणाओं के बीच में कुछ अन्तर होना आवश्यक है। इस अन्तर की अल्पतम मर्यादा का विचार पीछे १७ वें सूत्र के वक्तव्य में 'मैथुन' की टिप्पणी में और २ अध्याय के ३४वें श्लोक के वक्तव्य के *अन्त में किया गया है।* इस सूत्र में इस अन्तर की अधिकतम मर्यादा बताई जाती है। इस सूत्र का अभिप्राय यह है कि एक गर्भधारणा के छः साल के पश्चात् यदि दूसरी गर्भधारणा हो तो जो बालक जन्म लेता है, वह अल्पायु होता है। अल्पायु का अर्थ अल्पप्राण, दुर्बल ( Of low vitality ) है। दुर्बलता के कारण वह थोड़ी उम्र में मर भी सकता है, परन्तु यह कोई आवश्यक बात नहीं है। इसका कारण यह है कि जब उचित काल में एक के बाद एक गर्भधारणा होती जाती है, तब गर्भाशय अपने कर्म में सुरब्धी हो जाता है, याने उत्तरोत्तर होने वाले बालक अधिकाधिक बलवान् होते हैं। Repeated pregnancies tend to cause an increase in the weight and length of the foetus Such increase in *weight occurs* with *greater regularity* the longer are the intervals between each successive pregnancy *Jellet's Midwifery* जैसे दो प्रसवों का अन्तर अत्यन्त कम होने से बालक कमजोर होता है, वैसे ही दो प्रसवों के बीच का अन्तर अधिक होने से बालक कमजोर रहता है क्योंकि अधिक काल बीतने से गर्भाशय पूर्ववत् सिकुड़ जाता है। इसको समझाने के लिए एक दृष्टान्त दिया जा सकता है। जैसे, कोई खिलाड़ी जो हमेशा खेलता रहता है, फार्म ( Form ) में रहता है और अधिक काल तक खेल छोड़ देने पर फार्म में नहीं ( Out of form ) रहता है, वैसे ही अधिक काल तक गर्भधारण न होने से गर्भाशय 'आउट आफ फार्म' हो जाता है। इस *अधिक काल की मर्यादा आयुर्वेद में छः साल की बताई* गई है। इसमें कुछ कुछ घटा-बढ़ी हो सकती है परन्तु यहां पर जो तत्त्व बताया गया है, वह बिलकुल ठीक है। हाराणचन्द्र इस सूत्र का अर्थ निम्न प्रकार से करते हैं—क्षीणां हि पञ्चाशति वर्षे आर्तव क्षय याति इत्युपदिष्टम्। अर्थात् चेत् कस्याश्चिदाहारगुणप्रकर्षादुपादानविशेषाद्वाऽधिक काल तत् प्रवर्तते तर्हि षट्पञ्चाशत पर प्रसवमानायास्तस्या प्रहीनबल वीर्यत्वेन कुमारोऽल्पायुर्भवतीत्यावेदयितुमिदमुच्यते निवृत्तेति निवृत्तप्रसवाया अतीतपञ्चाशद्वर्षाया षड्भ्यो वर्षेभ्य ऊर्ध्व प्रसवमानाया ऋतुमत्त्वेन प्रसव कुर्वत्या इत्यर्थ। इसका अभिप्राय यह है कि साधारणत ५० वर्ष की आयु में स्त्री निवृत्तार्तवा अतएव निवृत्तप्रसवा भी हो जाती है, परन्तु यदि आहारादि के कारण आर्तव ५० से अधिक काल तक जारी रहे तो उसको प्रजा भी हो सकती है। ५६ साल के बाद उत्पन्न हुई प्रजा निर्बल या अल्पायु होती है। हाराणचन्द्र का यह मत निम्न कारण से ठीक नहीं मालूम होता। (१) जिस सिलसिले में यह सूत्र आया है, उसके अनुसार निवृत्तप्रसवा का अर्थ निवृत्तार्तवा करना ठीक नहीं है। इस अध्याय में प्रथमगर्भा स्त्री की प्रसूति और उसकी परिचर्या वर्णन (*पीछे ५वें श्लोक का वक्तव्य देखो*) *की गई है। उसी स्त्री* के संबंध में ये श्लोक हैं। अर्थात् प्रथम बालक के बाद दूसरा बालक *वैसा ही स्वस्थ और दीर्घायु होने के लिए* दोनों में कितना अन्तर उचित है, इस विषय का विवरण इस सूत्र में *किया गया है।* सोलह *या अठारह साल* को उम्र से छप्पन साल की उम्र में एकाएक कूद पड़ने की न कोई आवश्यकता है, न प्रशस्तता मालूम होती है। (२) पचपन साल की उम्र के बाद आर्तवदर्शन जारी रहकर प्रजोत्पत्ति होना यह संभवनीय घटना नहीं मालूम होती। उष्ण प्रदेशों में आर्तवनिवृत्ति की मर्यादा बढ़ने की अपेक्षा प्राय घट जाती है—The menstrual cycle comes to a final end at the menopause or climacteric at an avarage age of forty-five or rather earlier among the inhabitants of hot climates *Introduction to sexual physiology by Marshall* (३) छप्पन साल के बाद होने वाला बालक *अल्पायु* और छप्पन के पूर्व होने वाला दीर्घायु इस प्रकार का फर्क युक्तिसंगत *नहीं मालूम होता। अगर इसमें कुछ तथ्य हो* तो छप्पन के पूर्व और पश्चात् होने वाले दोनों बालक अल्पायु होंगे क्योंकि ऋतु (मौसम) के अन्त में वृक्षों को आने वाले फल हमेशा आकार में छोटे, विषम, कृमि से उपद्रुत हुआ करते हैं।

अथ गर्भिणीं व्याध्युत्पत्तावत्यये छर्दयेन्मधुराम्लेनान्नोपहितेनानुलोमयेच्च, संशमनीयं च मृदु विदध्यादन्नपानयोः, अश्नीयाच्च मृदुवीर्यं मधुरप्रायं गर्भाविरुद्धं च, गर्भाविरुद्धाश्च क्रिया यथायोगं विदधीत मृदुप्रायाः ॥ ७१ ॥

( गर्भिणी-चिकित्सा के लिए कुछ मार्गदर्शक सूचनाएँ— ) तीव्र व्याधि उत्पन्न होने पर गर्भिणी को मधुर और अम्ल अन्न के साथ ( मिलाई हुई ओषधि से ) वमन करावे तथा अनुलोमन भी करावे । मृदुसंशमनीय भी अन्नपान के साथ दे । मृदुवीर्य, मधुरभूयिष्ठ और गर्भ को हानि न करने वाला अन्न सेवन करावे । इसी प्रकार गर्भ को हानि न करने वाली और हल्की क्रियाएँ करावे ॥ ७१ ॥

भवन्ति चात्र—

सौवर्णं सुकृतं चूर्णं कुष्ठं मधु घृतं वचा ।
मत्स्याक्षकः शङ्खपुष्पी मधु सर्पिः सकाञ्चनम् ॥ ७२ ॥
अर्कपुष्पी मधु घृतं चूर्णितं कनकं वचा ।
हेमचूर्णानि कैडर्यः श्वेता दूर्वा घृतं मधु ॥ ७३ ॥
चत्वारोऽभिहिताः प्राशाः श्लोकार्धेषु चतुर्ष्वपि ।
कुमाराणां वपुर्मेधाबलबुद्धिविवर्धनाः ॥ ७४ ॥

इति सुश्रुतसंहितायां शारीरस्थाने गर्भिणीव्याकरणं शारीरं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

( बालबुद्धिवर्धक योग— ) अच्छी तरह से तैयार किया हुआ सोने का चूर्ण, कुष्ठ, मधु, घी और वचा । मत्स्याक्षक ( ब्राह्मी ), शङ्खपुष्पी, मधु, घी और सुवर्णचूर्ण ॥ ७२ ॥ अर्कपुष्पी ( पयस्या ), मधु, घी, सुवर्णचूर्ण और वचा । सुवर्णचूर्ण, कैडर्य ( कट्फल, पर्वतनिम्ब ), श्वेतदूर्वा, घी और मधु ॥ ७३ ॥ चार श्लोकार्धों में बताये हुए ये चार प्राश ( लेह ) बालकों के शरीर, मेधा ( ग्रहणशक्ति ), शक्ति, बुद्धि को बढ़ाने वाले हैं ( इनमें से किसी एक योग को प्रयुक्त करे ) ॥ ७४ ॥

महाराष्ट्रप्रदेशे यें राजुरीग्रामजन्मिना ।
घाणेकरउपाह्वेन काशीक्षेत्रनिवासिना ॥
श्रीगोविन्दस्य पुत्रेण भास्करेण सुधीमता ।
वैद्यके प्राच्यपाश्चात्ये ह्याचार्योपाधिधारिणा ॥
आयुर्वेदं सुनिर्मथ्य पाश्चात्त्यं वैद्यकं तथा ।
आयुर्वेदोपनीतानि शास्त्राण्यन्यानि वीक्ष्य च ॥
नानातन्त्रविहीनानां भिषजां चाल्पमेधसाम् ।
छात्राणां चोपकाराय यथानामगुणा ॥
आयुर्वेदरहस्याख्या दीपिका लिखिता च या ।
इयताऽवधिना तस्याः शारीरं च समाप्यते ॥

इति भास्करशर्मणा गोविंदात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां गर्भिणीव्याकरणं शारीरं नाम दशमोऽध्यायः समाप्तः ॥

॥ श्रीः ॥

# सुश्रुतसंहितायाः संस्कृत-हिन्दी-शब्दानुक्रमणिका

## प

# ENGLISH INDEX

M

T

## U